छन्द अपने-अपने स्वरूप में विभिन्न प्रकार के प्रयोजन साधक किसी न किसी प्रकार की विशेषता को लेकर स्थित होने के कारण छन्दों के भेदोपभेदों की, तथा उन भेदों-उपभेदों के साथ साथ मुख्य छन्दों की भी अपने-अपने विलक्षण-विलक्षण प्रयोजनों की सिद्धियों के साधक रूप से उन सभी की सार्थकता सिद्ध होती है। अत एव यह नही कहा जा सकता है कि छन्दस्त्वेन छन्दः सामान्य से, अर्थात् सर्वव्यापक रूप से एक ही छन्द को स्वीकार करने पर भी छन्द के आश्रयीभूत लौकिक-वैदिक समस्त गद्याऽऽत्मकपद्यात्मक शब्दों के प्रयोजनीय प्रयोग की सिद्धि हो सकती है, तो पुनः उसी छन्दः प्रयुक्त लौकिक-वैदिक वाक्यों के प्रयोजन साधक सद्व्यवहार की सिद्धि के लिए भेदों एवं प्रभेदों से युक्त विभिन्न प्रकार के छन्दों को मानना उचित नहीं है, क्योंकि इस ग्रन्थ में छन्दों की, छन्दों के मुख्य भेदों एवं उपभेदों की महती आवश्यकता मूलग्रन्थों में प्रतिपादित की गयी है।

इसी विषय से सम्बद्ध ग्रन्थ के आमुख में स्पष्टीकरणाऽर्थ कुछ विचारों को प्रस्तुत किये गये है। ग्रन्थ में मुख्य रूप से छन्दों के स्वरूप उसके प्रयोजन और तत्तच्छन्दों के इतर व्यावृत्तस्वरूप के परिज्ञान के लिए उनके लक्षणों पर विविध दृष्टि से विचार प्रस्तुत किये गये हैं। उदाहरणों को वृत्ति ग्रन्थ में इस प्रकार प्रदर्शित किया गया है कि जिसके आधार पर हम सरलता के साथ छन्दों के लक्षणों को और लक्षणों से लक्षित भेदोपभेदसहित छन्दों के स्वरूपों को जान सकते हैं। इस विषय में वृत्ति ग्रन्थ की सहायता के लिए "धूपकर" इस उपनाम से विभूषित विद्यालङ्कार अनन्त भट्ट यज्ञेश्वर शर्मा जी की आनुसान्धानिक टिप्पणी ग्रन्थ भी प्रस्तुत हुआ है, यह ग्रन्थ उदाहरण के कलेवर को खोलने के लिए पर्याप्त समर्थ है। धूपकर जी की इस ग्रन्थ पर संस्कृत में लिखी गयी भूमिका छन्दः शास्त्र को दार्शनिक धरातल प्रदान कराने का एक असाधारण प्रयास है।

इस में छन्द विषय से सम्बन्धित जितने विचारों के तलस्पर्शी व्यूहन हुए हैं, वे अन्यत्र दुर्लभ हैं। यहाँ पर छन्द के समग्र अंशों पर उनकी सार्थन्कता से सम्बद्ध विचारों का ऐसा प्रवाह प्रस्फुटित हुआ कि जिसके आगे छन्द से सम्बन्धित अज्ञान, विपरीत ज्ञान, संशय आदि प्रवृत्तिप्रतिबन्धों की ग्रन्थि शिथिल होती हुयी विशीर्ण हो जाती है। इस ग्रन्थ में विस्तृत संस्कृत भूमिका होने पर भी उस भूमिका से साधारण छन्द जिज्ञासुओं को लाभ नहीं हो पाता इसको ध्यान में रखकर मैं हिन्दी में ग्रन्थोपयोगिनी भूमिका को बहुत ऊहाऽपोह के द्वारा प्रदर्शित करने का प्रयास किया है। यह ग्रन्थ लौकिक एवं वैदिक छन्दों का प्रतिपादन करने वाला एक व्यापक और प्रामाणिक प्राचीन आर्षग्रन्थ है। इस बात को ध्यान में रखकर ही यह हिन्दी भूमिका लिखी गयी है जिसमें आरम्भिक विचार सामान्य रूप से किये गये हैं, किन्तु प्रकृतग्रन्थ मुख्य रूप से वैदिक छन्दों के विश्लेषणार्थ ही प्रवृत्त हुआ है इसको ध्यान में रखकर वैदिक छन्दों पर विशेषरूप से

विशद प्रकाश डाला गया है। मूल ग्रन्थ आठ अध्यायों में विस्तृत है जिस पर हलायुध भट्ट की "मृतसञ्जीवनी" नाम की वृत्ति है, जो प्रकृत ग्रन्थ के रहस्य को उद्घाटित करने में सिद्धहस्त है। सटीक ग्रन्थ के संस्कृत में उपलब्ध होने से उसका तत्त्व साधारणजन को शीघ्र अधिगत नहीं हो पाता है। एवं सभी अंशों का अविकल रूप में ज्ञान हो पाना सब के वश की बात नहीं है।

इस बात को संस्कृतशास्त्र के मनीषियों ने अनुभव किया; इसी का परिणाम हुआ कि उन लोगों ने हिन्दी में संस्कृतग्रन्थों के कलेवरों को खोलना शुरू किया । प्रकृत ग्रन्थ में इससे पूर्व पण्डित प्रवर वेणीराम गौड जी के द्वारा आरम्भ के चार अध्यायों पर हिन्दी व्याख्या लिखि जा चुकी है, सुनते हैं कि कपिलदेव द्विवेदी जी के द्वारा भी इस सम्पूर्ण ग्रन्थ की व्याख्या हुई है, किन्तु मुझे उस व्याख्याग्रन्थ के अवलोकन का अवसर प्राप्त नहीं हो सका है । अस्तु मेरे द्वारा हलायुधभट्ट के वृत्तिग्रन्थ के सहारे, एवं अपनी विचारणाशक्ति, तथा कुछ अन्य ग्रन्थों की सहायता से समग्र आठों अध्यायों की हिन्दी बनायी गयी है ।

इस ग्रन्थ की हिन्दी व्याख्या प्रस्तुत करने में मैं कितना सफल हो पाया हूँ इस बात को तो अध्येता ही बता पाएगें, किन्तु इस विषय में इतना विश्वास हमें अवश्य है कि जो भी लेख प्रस्तुत किये गये हैं उन सबको प्रामाणिकता के निकष (कसौटी) पर आरूढ़ करके, एवं यथोचित रीति से है, यहाँ सन्देह का अवसर नहीं है । अति आनन्द का विषय है कि जो वेद हमारी संस्कृति की वह भूति है जिसका सञ्चय भारत-वर्ष के दिव्य मणीषियों ने अपनी दिव्य अलौकिक इन्द्रियों के द्वारा साक्षात्कारपूर्वक किया था । उसी वेद भूमि पर क्रान्तद्रष्टा मनु आदि प्रजापतियों ने मन्वादि स्मृतियों का प्रासाद निर्मित किया, जिन प्रासादों की सुरक्षा के लिए पुराणोपपुराण इतिहास आदि प्रकारों के अतिन्द्रिय वस्तुद्रष्टा व्यासाऽऽदि द्वारा निर्माण किये गये प्राकारों (दिवालों) से सुरक्षित वेददुर्ग = इस किले को विपक्षियों के आक्रमण से बचाने के लिए किले के चारो ओर खात (खायी) के निर्माण किये गये हैं जहाँ पर शत्रु सेना को डुबोकर शस्त्र प्रहारणाऽऽदि द्वारा समाप्त करने के उद्देश्य से चार्वाकदर्शन से लेकर न्याय–वैशेषिक-दर्शन, साङ्ख्य–योगदर्शन–पूर्वमीमांसा एवम् उत्तरमीमांसादर्शन आदि अनेक शास्त्र पुनः अनेक शास्त्रप्रमाणों एवं युक्तियों की अमोघ मारक क्षमता वाले अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित होकर इस वेदभूमि की एवं वेदभूमि पर विस्तृत धर्माऽर्थकाममोक्षाऽऽत्मक फल को आश्रयीभूत स्मृतिस्वरूप जो प्रासाद, उस प्रासाद के चारों ओर सुरक्षा घेरारूपी दिवार की रक्षा में संलग्न हैं ।

सनातन संस्कृति के आधारभूत वेद रूपी वृक्ष के तीन मुख्य स्कन्ध हैं—संहिता, ब्राह्मण और ब्राह्मणाऽन्तर्गत आरण्यक तथा उपनिषद् । इन स्कन्धों का पोषण जिस प्रकार

व्याकरणाऽऽदि षड् अङ्गों के द्वारा होता है, उसी प्रकार साङ्गछन्दों के द्वारा भी इस वेदवृक्ष का पोषण हुआ करता है। विकासकारक साधन जितना विशुद्ध रहता है साध्य उतना ही विकसित हुआ करता है। इसीलिए छन्द:शास्त्र को पाणिनि-शिक्षा में वेदविज्ञानाऽऽत्म शरीर का पाद (शरीराऽऽधार पैर) कहा गया है। तथाहि—

**छन्दः पादौ तु वेदस्य हस्तौ कल्पोऽथ पठ्यते ।**
**ज्योतिषामयनं चक्षुर्निरुक्तं श्रोत्रमुच्यते ।।**
**शिक्षाघ्राणन्तु वेदस्य मुखं व्याकरणं स्मृतम् ।**
**तस्मात् साङ्गधीत्यैव ब्रह्मलोके महीयते ।।**

(पा०शि० श्लो०-४१-४२)

इसी उद्देश्य से छन्द:शास्त्र की व्याख्यानाऽऽत्मिका सेवा की गयी है कि यह सेवा वेद भगवान् में अर्पित होकर लोककल्याणकारिणी हो सके। इति।

# आभार प्रदर्शन

अन्त में मैं उन मनीषियों का चिर ऋणी हूँ जिसने मुझ जैसे अन्धकाराऽऽच्छन्न गह्वर को अपनी शास्त्रमयी मणिप्रभा से आलोकित कर कृताऽर्थ कर दिया। मैं मन ही मन उनकी अहेतुकी कृपा को भगवान् आशुतोष की कृपा, एवं मानवाऽऽकार के रूप में उपस्थित हुए सद्गुरु भगवान् को, भगवान् शिव के स्वरूप में ही अनुभव करने का प्रयास किया हूँ। इसके उपरान्त भी मुझमें स्थित दोष का प्रतिबिम्ब इस व्याख्याग्रन्थ में न पड़ा हो, ऐसा हो पाना तो कथमपि सम्भव नहीं है। अत: मानवसुलभ दोष समझ कर अध्येतागण मुझ पर कुपित न होकर, दोष परिमार्जन पुरस्सर इसको अध्ययन का विषय बनाएगें ऐसा मुझे विश्वास है।

प्रकृत ग्रन्थ का संशोधनाऽऽदि कार्य हमारी उपस्थिति में हमारी कनिष्ठपुत्री सन्ध्या पाठक ने उसी तत्परता के साथ की है जिस प्रकार हमारे पिछले अन्य ग्रन्थों में करती आयी है। भगवान् आशुतोष उसकी ज्ञानसम्पत्ति को समुन्नत करें तथा सत्कर्म सम्पादनाऽर्थ इसी प्रकार का निरामय चिरजीवन प्रदान कर अनुगृहीत करे।

अति हर्ष का विषय है कि प्रकृत ग्रन्थ का प्रकाशन चौखम्बा विद्याभवन से होने जा रहा है, जो संस्था भारतीय संस्कृति के सम्वर्द्धन में चिरकाल से लगी हुयी है। यह वही प्रसिद्ध संस्था है जो समस्त विश्व में फैले हुए भारतीय समाज में भारतीय विचारधारा को अक्षुण्ण रूप से प्रवाहित रखने के लिए दृढ़प्रतिज्ञ है। अत: मैं इन्हें हृदय से धन्यवाद देता हूँ।

**भावदीय**

**चित्तनारायणपाठक**
प्राचार्य,
श्रीनिर्मल संस्कृत विद्यालय, वाराणसी।
सचलध्वनि-9452160711

# छन्दःशास्त्रस्य विषयानुक्रमणी

# विषयानुक्रमणी

काव्यमाला।

॥ श्रीः ॥

श्रीमत्पिङ्गलाचार्यविरचितं

# छन्दःशास्त्रम्

( श्रीमद्भट्टहलायुधप्रणीतमृतसञ्जीविन्याख्यवृत्तिसमेतम् )

## प्रथमोऽध्यायः

नमस्तुङ्गशिरश्चुम्बिचन्द्रचामरचारवे ।
त्रैलोक्यनगरारम्भमूलस्तम्भाय शंभवे ॥

वेदानां प्रथमाङ्गस्य कवीनां नयनस्य च ।
**पिङ्गलाचार्य**सूत्रस्य मया वृत्तिर्विधास्यते ॥

क्षीराब्धेरमृतं यद्वद्धृतं देवैः सदानवैः ।
छन्दोऽब्धेः **पिङ्गलाचार्यै**श्छन्दोऽमृतं तथोद्धृतम् ॥

**श्रीमत्पिङ्गलनागोक्त**छन्दःशास्त्रमहोदधौ ।
वृत्तानि मौक्तिकानीव कानिचिद्विचिनोम्यहम् ॥

म-य-र-स-त-ज-भ-न-ल-ग-संमितं भ्रमति वाङ्मयं जगति यस्य।
स जयति पिङ्गलनागः शिवप्रसादाद्विशुद्धमतिः ॥

त्रिगुरुं विद्धि मकारं लघ्वादिसमन्वितं यकाराख्यम् ।
लघुमध्यमं तु रेफं सकारमन्ते गुरुनिबद्धम् ॥

लघ्वन्त्यं हि तकारं जकारमुभयोर्लघु विजानीयात् ।
आदिगुरुं च भकारं नकारमिह पैङ्गले त्रिलघुम् ॥

दीर्घं संयोगपरं तथा प्लुतं व्यञ्जनान्तमूष्मान्तम् ।[१]
सानुस्वारं च गुरुं क्वचिदवसानेऽपि लघ्वन्त्यम् ॥

---

(१) व्यञ्जनान्तोपादानेनोष्मान्तस्यापि लाभात्पुनरूष्मान्तकथनेन विसर्जनीयजिह्वामूलीयोपध्मानीयानां ग्रहणम् । यथाह पाणिनीयशिक्षायाम्—'ओभावश्च विवृत्तिश्च शषसा रेफ एव च । जिह्वामूलमुपध्मा च गतिरष्टविधोष्मणः ॥' (३।४) इत्यत ऊष्मशब्दो विसर्जनीयादेरुपलक्षको बोद्धव्यः ।

आदिमध्यावसानेषु य-र-ता यान्ति लाघवम् ।
भ-ज-सा गौरवं यान्ति म-नौ तु गुरुलाघवम् ।।

त्रिविरामं दशवर्णं षण्मात्रमुवाच **पिङ्गलः** सूत्रम् ।
छन्दोवर्गपदार्थप्रत्ययहेतोश्च शास्त्रादौ ।।

इह हि त्रैवर्णिकानां साङ्गवेदाध्ययनमाम्नायते। अर्थावबोधपर्यन्तश्चाध्ययनविधिः। वेदाङ्गं च छन्दः। ततस्तदध्ययनविधित्वात्तदनुष्ठेयम्। अथ 'त्रिष्टुभा यजति, बृहत्या गायति, गायत्र्या स्तौति' इत्येवमादिश्रवणात् अर्थायातमनुष्टुभादिज्ञानम्। किं च छन्दसामपरिज्ञानात्प्रत्युत प्रत्यवायः श्रूयते। यथा—'यो ह वा अविदितार्षेयच्छन्दोदैवतब्राह्मणेन मन्त्रेण याजयति वाध्यापयति वा स्थाणुं वर्च्छति गर्तं वा पद्यते वा प्रियते पापीयान् भवति। यातयामान्यस्य छन्दांसि भवन्ति।' (छं०ब्रा० ३।७।५) तस्माच्छन्दोज्ञानं कर्तव्यं, तदर्थमिदं शास्त्रमारभ्यते। तथा लघुनोपायेन शास्त्रावबोधसिद्ध्यर्थं संज्ञाः परिभाषते सूत्रकारः—

**धीश्रीस्त्री म्[1] ।१।१।।**

---

(१) छन्दःकौस्तुभे तु—

'मयरसतजभनसंज्ञाश्छन्दस्यष्टौ गणास्त्रिवर्णाः स्युः ।
भूम्यम्बुवह्निवायुव्योमार्कसुधांशुनाकदेवास्ते ।।
('महीजलानलान्तकाः स्वरर्यमेन्दुपन्नगाः ।
फणीश्वरेण कीर्तिता गणाष्टकेऽष्टदेवताः ।।' (१।२४)

इति **वाणीभूषणो**क्तेरत्र 'नागदेवा' इति पाठो युक्तः । 'नो नाकश्च सुखप्रद' इति तु समविप्रतिपन्नत्वान्न निर्णायकम् ।)

क्रमतः श्रीवृद्धिमृतिप्रयाणरिक्तत्वरुग्यशोमोदान् ।
यच्छन्ति फलानि गणा माद्यास्तेऽष्टौ प्रयोक्तृभ्यः ।।

(**चम्पूरामायणटीकायां** तु-(१।१) 'तो द्यौरन्त्यलघुः शुभ' इत्युक्तम् । तन्मूलं न विद्मः ।)

सर्वगुरुर्मः कथितो भजसा गुर्वादिमध्यान्ताः ।
छन्दसि नः सर्वलघुर्यरता लघ्वादिमध्यान्ताः ।।
(यदा दैववशादाद्यो गणो दुष्टफलो भवेत् ।
तदा तद्दोषशान्त्यर्थं शोध्यः स्यादपरो गणः ।। वृ.प्र.को. २।४)

तद्यथा—

मनौ सखायौ कथितौ भयौ भृत्यावुदीरितौ ।
उदासीनौ तजौ प्रोक्तौ सरौ शत्रू मताविह ।।

**मृतसञ्जीवनी**—धीश्रीस्त्री इत्यनेन गुरुत्रयं संज्ञित्वेनोपलक्षयति, मकारश्च संज्ञात्वेन। ततश्चायमर्थः-सर्वगुरोस्त्रिकस्य (ऽऽऽ) 'म' इति संज्ञा परिभाष्यते। ध्यादीनामुपादान-प्रयोजनमुपरिष्टाद्वक्ष्यामः। मप्रदेशाः 'विद्युन्माला मौ गौ' (पि०सू० ६।६) इत्येवमादयः॥

**शिवप्रसादिनी**—(सभी शास्त्रकार शास्त्रीय व्यवस्था को सुचारू रीति चलाने के लिए परिभाषिक संज्ञाओं का निर्माण किया करते हैं। प्रकृत छन्दःशास्त्र की रचना में भी उसी शास्त्रकारीय परिपाटी का आश्रयण किया गया है। इस शास्त्र में पुनः 'म, य, र, स, त, ज, भ, न, ग एवं ल,'' इन दश संख्याक अक्षरों से समस्त छन्दों का संकेत प्रदर्शित किया गया है। अतः ये दश प्रकार के अक्षर ही सम्पूर्ण छन्द सम्बन्धिनी शिक्षा का मूल है। तीन-तीन अक्षरों को एक समुदाय के रूप में संगठित कर-करके ही छन्दः की व्यवस्था की जाती है। इन्हीं तीन वर्णों के समुदाय को यहाँ पर गण नाम से कहा जाता है। छन्दःशास्त्र पूर्व में क्रमशः निर्दिष्ट प्रकार के वर्णों में से ''म'' वर्ण से आरम्भ

---

सिद्धिर्भवेत्सखिभ्यां सखिभृत्याभ्यां जयः स्थिरत्वं च।
स्याद्भृत्यमित्रभृत्यैः शुभं स्वपीडा तु मित्रशत्रुभ्याम्॥
अफलमुदार्सीनाभ्यां शत्रुसखिभ्यां च तद्भवति।
शत्रुभ्यां तु विरोधो नायकनाशश्च संप्रोक्तः॥
शत्रूदासीनाभ्यां हानिरुदासीनभृत्याभ्याम्।
अस्वायत्तिर्गदिता, श्रीनाशः शत्रुभृत्याभ्याम्॥
क्षयवैरिभयप्राप्तिर्भवत्युदासीनशत्रुभ्याम्।
मित्रोदासीनाभ्यामश्रीरिति गणफलान्याहुः॥'
हजधा हितजीवनधनहरा नृपक्रोधकृद्रेफः
तनुपीडारुग्व्रणदा घनखा भ इहातिदूरगतिदायी॥
गणा दुष्टफला राद्या दग्धवर्णाश्च हादयः।
शुभश्लोकमुखेनैते प्रयोक्तव्याः शुभार्थिभिः॥

अत्रापवाद उक्त **उमापतिना**—

'गणफलं हि कलाविषयेष्वलं विभुतया तदुपायितया तया।
वदति कश्चिदितीह न वर्णगे न मृत पुंसि न पुंसि च केचन॥
गणफलं न हि काव्यसमूहगे वदति कश्चिदथो सुरवाचके।
शिवपरे न परत्र विचारणा लिपिगणेषु फलाफलयोस्ततः॥' इति

अन्यत्रापि—

'देवतावाचकाः शब्दा ये च भद्रादिवाचकाः।
ते सर्वे नैव निन्द्याः स्युर्लिपितो गणतोऽपि च॥' इति

करके ''न'' वर्ण तक आठ वर्णों से आठ गणों तक शास्त्रकार के द्वारा निर्दिष्ट हुए हैं। शेष बचे ''ग'' और ''ल'' ये दो वर्ण पूर्वोक्त रीति से तीन वर्णों के समुदाय का बोधक न होकर, केवल एक-एक वर्ण मात्र के बोधक हुआ करते हैं। अब आगामी सूत्र की अवतरणिका प्रस्तुत करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि गणनाम से व्यवहृत तीन अक्षरों के समुदाय में यदि तीनों अक्षर गुरु (दीर्घ) सञ्ज्ञक हों, तो उसकी सञ्ज्ञा क्या होनी चाहिए?, इस अभिप्राय को ध्यान में रखकर अग्रिमसूत्र का प्रणयन करते हैं—)

''धीश्रीस्त्रीम्।'' इसका यह अर्थ नहीं है कि धी, श्री एवं स्त्री शब्द की म (=मगण) संज्ञा हो। किन्तु ''धी श्री स्त्री'' इन तीनों स्थलों में द्विमात्रिक ''ई'' वर्ण का आदेश किया गया है इसके अतिरिक्त इन द्विमात्रिक ईकार से केवल तीन दीर्घ सञ्ज्ञक ''ई'' की म सञ्ज्ञा के विधान में भी इस सूत्र का तात्पर्य न लेकर, ईकाराऽऽदि किसी भी द्विमात्रिक तीन स्वर वर्णों के समुदाय को सञ्ज्ञी रूप से उद्देश्य करके म (=मगण) सञ्ज्ञा का विधान हुआ है। इस प्रकार सूत्र का फलिताऽर्थ होगा—सभी गुरुसञ्ज्ञक तीन स्वरों वाले समुदाय (ऽऽऽ) की ''म'' सञ्ज्ञा हो। अर्थात् जिस स्थल में ''म'' का निर्देश हो, उस स्थल में गुरु सञ्ज्ञक तीन स्वर वर्णों वाला समुदाय जानना चाहिए। यहाँ पर यह भी समझ लेना चाहिए कि-प्रथम सूत्र से लेकर अष्टम सूत्र पर्यन्त प्रत्येक सूत्र प्रथम तीन-तीन अक्षर अपने-अपने गुरुत्व एवं लघुत्व के अनुसार तीन-तीन गुरु एवं तीन-तीन लघु सञ्ज्ञक वर्णों के बोधक होंगे। प्रकृत विचाराऽनुसार ही अन्यस्थलों में भी उपर्युक्त व्यवस्था जाननी चाहिए। अब यहाँ प्रश्न उठता है कि सूत्र में तीन गुरु वर्णों को ''धी श्रीस्त्री'' शब्द के द्वारा ही क्यों निर्देश दिया गया? इसका समाधान इसी अध्याय के पन्द्रहवें (१५) सूत्र में दिया जाने वाला है। तदनुसार गुरुसञ्ज्ञक वर्ण के रूप में ये तीनों ही वर्ण समस्त शास्त्रज्ञों के समुदाय में प्रसिद्ध है, जैसे वसुशब्द के वाच्यरूप में अष्ट संख्या, समुद्रशब्द से चार संख्या, इन्द्रिय शब्द से पाँच संख्या की लोक एवं शास्त्री यव्यवहार में प्रसिद्धि होने से जिस प्रकार अष्ट अःदि संख्या बोधाऽभिप्राय से वसु आदि शब्दों का भी प्रयोग होते लोक में देखा जाता है। तद्वत् प्रकृतस्थल में भी गुरु त्रयबोधाऽभिप्राय से ''धी'' आदि तीन प्रसिद्धशब्द का प्रयोग किया गया। अब पुनः जिज्ञासा होती है कि गुरुत्रयसंघात की ''म्'' सञ्ज्ञा ही क्यों की? इसका समाधान करते हुए वृत्ति ग्रन्थ में लिखा गया है कि—''म'' सञ्ज्ञा के विधान का प्रयोजन ''विद्युन्माला मौ गौ'' (पि०सू० ६।६) इस सूत्र में व्यक्त किया जाएगा तदनुसार—सूत्राऽर्थ का स्वरूप होगा-जिस अनुष्टुप् छन्द के प्रत्येक पाद (चरण) में दो मगण और दो ''ग'' (गुरु) हों म (ऽऽऽ)-म (ऽऽऽ)-ग (ऽ)-ग (ऽ) तो उस प्रकार के पाद वाले मन्त्र, वा श्लोक को, विद्युन्मालावृत्त कहा जाता है। इस सूत्र में ''म'' संज्ञा का प्रयोजन दर्शाया गया है। इस ग्रन्थ में गुरुवर्ण का चिह्न (ऽ) एवं लघुवर्ण का चिह्न (।) इस प्रकार दिया जाएगा।

**निष्कर्ष**—प्रकृत छन्दःसूत्रकार महर्षि पिङ्गलाऽऽचार्य जी शास्त्राऽऽरम्भ के "धी श्री स्त्रीम्" इस प्रथम सूत्र से आरम्भकर, "न हस न्" इस प्रथमाध्याय के अष्टम सूत्रपर्यन्त आठ सूत्रों के द्वारा अष्टप्रकार के गणों का निर्देश किये हैं, तथा इन आठों सूत्रों में उद्देश्य (सञ्ज्ञा भाक् सञ्ज्ञी या सञ्ज्ञावान्) तथा सञ्ज्ञा स्वरूपविधेय का निर्देश (उच्चारण) किया गया है। इस प्रकार आठों सूत्रों में प्रत्येक सूत्रों का सञ्ज्ञा एवं सञ्ज्ञी भेद से द्विविध विभाग निर्दिष्ट है। यथा "धीश्रीस्त्रीम्" इस प्रथम सूत्र में "धी श्री स्त्री" ये तीनों गुरुवर्ण सञ्ज्ञी के रूप में उच्चरित हैं, तथा "म" यह सञ्ज्ञाशब्द है। अतः सूत्राऽर्थ पर्यवसित होता है कि जिस पद्यांश में लगातार तीनों गुरुवर्ण उपस्थित हों, उनकी "मगण" सञ्ज्ञा समझनी चाहिए ॥१॥

## वरा सा य् ।१।२॥

**मृतसञ्जीवनी**—वरासा इत्यनेनादिलघोस्त्रिकस्य (।ऽऽ) 'य' इति संज्ञा परिभाष्यते। यप्रदेशाः 'भुजङ्गप्रयातं यः' (पि०सू० ६।३६) इत्येवमादयः॥

**शिवप्रसादिनी**—जिस स्थल के तीन वर्णों के समुदाय में प्रथम वर्ण लघु हो, तथा मध्यम और अन्तिम वर्ण गुरु हो, ऐसे वर्णत्रिक (तीनों वर्णों के समूह-"।ऽऽ") की "य" सञ्ज्ञा होती है। अर्थात् जिन तीन वर्णों के संघात में प्रथमाऽक्षर लघु (ह्रस्व सञ्ज्ञक), मध्य और अन्ताऽक्षर गुरु (दीर्घ) सञ्ज्ञक हों, उस वर्णत्रय समुदाय की "य" सञ्ज्ञा जाननी चाहिए। य सञ्ज्ञा का प्रयोजन प्रदेश "भुजङ्ग प्रयातं यः" (पि०सू० ६।३६) इत्यादि सूत्र है, जिसका अर्थ है—जिसके प्रत्येक पाद में चार "यगण" उपलब्ध हों, उस छन्द को भुजङ्गप्रयात कहा जाता है ॥२॥

## का गुहा र् ।१।३॥

**मृतसञ्जीवनी**—कागुहा इत्यनेन मध्यलघोस्त्रिकस्य (ऽ।ऽ) 'र' इति संज्ञा परिभाष्यते। रप्रदेशाः 'स्रग्विणी रः' (पि०सू० ६।३७) इत्येवमादयः ॥

**शिवप्रसादिनी**—जिन तीन वर्णों के समूह में मध्यम वर्ण लघु हो, एवम् प्रथम तथा अन्तिम वर्ण गुरु हों, उन तीनों वर्णों की "र" सञ्ज्ञा होती है। इस "र्" सञ्ज्ञा का प्रदेश "स्रग्विणी रः" (६।३९) इत्यादि सूत्र है। जिसका अर्थ—जिस पाद में चार "र्गण" हों उस पाद से सम्बन्धित छन्द "स्रग्विनी" नाम वाली होती है ॥३॥

## वसुधा स् ।१।४॥

**मृतसञ्जीवनी**—वसुधा इत्यनेनान्त्यगुरोस्त्रिकस्य (।।ऽ) 'स' इति संज्ञा परिभाष्यते। सप्रदेशाः 'तोटकं सः' (पि०सू० ६।३१) इत्येवमादयः॥

**शिवप्रसादिनी**—जिन तीन अक्षरों के समुदाय में यदि आदि एवं मध्य अक्षर लघु

सञ्ज्ञक हों, और अन्तिम अक्षर गुरु नाम वाला हो, उन अक्षरों के समुदाय की "स्" सञ्ज्ञा हो। इसका उदाहरण प्रदेश पुन:—जगती छन्द: के अधिकार में जितने "सगणों" से जगती छन्द के पाद की पूर्ति होती हो, उस पाद में जहाँ उतने ही "सगण" सञ्ज्ञकों का प्रयोग हों, तो जगती के अन्तर्गत आने वाला वह छन्द "तोटक" नाम से कहा जाता है। अर्थात् जगतीछन्द के अधिकाराऽनुसार पाद में जब तक बारह (१२) अक्षर पूर्ण न हों, तब तक स गण का व्यवहार करते रहना चाहिए। प्रत्येक पांद में चार सगण (=१२ अक्षर वालों के) तीन समूह उपलब्ध होने की दशा में, उस पाद से सम्बन्धित छन्द "तोटक" कहा जाता है ॥४॥

## सा ते क्व त् ।१।५।।

**मृतसञ्जीवनी**—सातेक्व इत्यनेनान्त्यलघोस्त्रिकस्य (ऽऽ।) 'त' इति संज्ञात्वेनोपादीयते। तप्रदेशा: 'तनुमध्या त्यौ' (पि०सू० ६।२) इत्येवमादय: ॥

**शिवप्रसादिनी**—आदि और मध्य गुरु अक्षर वाले, तथा अन्त में लघु अक्षर वाले तीन अक्षरों के समुदाय की "त्" सञ्ज्ञा हो। इसका उदाहरण प्रदेश "तनुमध्या त्यौ" (६।२) है, जिसका अर्थ है—जिस गायत्री छन्द के प्रत्येक पाद में "तगण" और "यगण" विद्यमान हो, उसको तनुमध्यावृत्त (= छन्द) कहते हैं ॥५॥

## कदा स ज् ।१।६।।

**मृतसञ्जीवनी**—कदास इत्यनेन मध्यगुरोस्त्रिकस्य (।ऽ।) 'ज' इति संज्ञा परिभाष्यते। जप्रदेशा: 'कुमारललिता ज्सौ ग्' (पि०सू० ६।२) इत्येवमादय: ॥

**शिवप्रसादिनी**—मध्य गुरु अर्थात् आदि अन्त वर्ण जिस वर्णत्रय के समुदाय में लघु हो, एवं मध्यवर्ती वर्ण गुरु सञ्ज्ञक हो, इस प्रकार के वर्णत्रय का संघात "ज" (जगण) सञ्ज्ञक होता है। "कुमार ललिता ज्सौ ग्" (पि०सू० ६।३) इत्यादि सूत्र ज संज्ञा के प्रयोग का प्रदेश स्थल है ॥६॥

## किं वद भ् ।१।७।।

**मृतसञ्जीवनी**—किंवद इत्यनेनादिगुरोस्त्रिकस्य (ऽ।।) 'भ' इति संज्ञा ज्ञाप्यते। भप्रदेशा: 'चित्रपदा भौ गौ' (पि०सू० ६।५) इत्येवमादय: ॥

**शिवप्रसादिनी**—"किं वद" इस शब्द से तीन वर्णों में से आदि गुरु (ऽ) एवं मध्य तथा अन्त लघु (।।) वर्णद्वय वाले वर्णत्रयसंघात की भ् (भगण) सञ्ज्ञा बतलाई जा रही है। अर्थात् आदिगुरु एवम् अन्त्यमध्य लघुद्वय घटित वर्णत्रय की भ् सञ्ज्ञा होती है। भ् सञ्ज्ञा के उदाहरण का प्रदेश चित्रपदा भौ गौ (पि०सू० ६।५) इत्यादि हैं, (जिन श्लोकाऽऽदिकों के पादों में भौ = दो भकार (= ऽ।।-ऽ।।) तथा गौ = दो

गकार = गुरुवर्ण (ऽ.ऽ) होते हैं, वह श्लोकपाद वा मन्त्रपाद चित्रपदा नामक छन्द कहलाता है ।।७।।

## न ह्रस न् ।१।८।।

**मृतसञ्जीवनी**—नहस इत्यनेन सर्वलघोस्त्रिकस्य (।।।) 'न' इति संज्ञोपदिश्यते । नप्रदेशः 'दण्डको नौ रः' (पि०सू० ७।३१) इत्येवमादयः ।।

**शिवप्रसादिनी**—"नहस" इससे तीन लघु (।।।) सञ्ज्ञक वर्ण समूह की 'न्' सञ्ज्ञा कही जाती है, "न्" सञ्ज्ञा प्रयोजन का प्रदेश "दण्डको नौ रः" (पि० सू० ७।३३) (जिसके पाद में दो नगण (।।।-।।।) और सात रगण (ऽ।ऽ-ऽ।ऽ-ऽ।ऽ-ऽ।ऽ-ऽ।ऽ-ऽ।ऽ-ऽ।ऽ) होते हैं, वह छन्द दण्डक नाम वाला होता है) इत्यादि सूत्र हैं ।।८।।

## गृ ल् ।१।९।।

**मृतसञ्जीवनी**—गृ इत्यनेनोपलक्षितस्य ह्रस्वस्य (।) 'ल' इति संज्ञा परिभाष्यते । लशब्दश्च लघुवाचकः । तेन ह्रस्वमक्षरं लघुसंज्ञं भवतीत्येवमर्थः प्रपद्यते । लप्रदेशाः 'लः समुद्रागणः' (पि०सू० ४।१२) इत्येवमादयः ।।

**शिवप्रसादिनी**—"गृ" इससे ह्रस्व वर्ण का बोध होता है । उस ह्रस्ववर्ण को उद्देश्य करके "ल्" सञ्ज्ञा का विधान सूत्र से किया जा रहा है । "ल्" यह वर्ण भी लघुवर्ण का गमक है । तदनुसार—"ह्रस्व अक्षर लघुसञ्ज्ञक होता है ।" यह प्रकृत सूत्र का अर्थ पर्यवसित होता है । "ल्" सञ्ज्ञा के उपयोग का प्रदेश पुनः-"लः समुद्रा गणः" (पि० सू० ४।१२ ।।) (ल् एकमात्रिक स्वर वर्ण के, समुद्राः = चार संख्या वाले, गणः = "गण" सञ्ज्ञक होते हैं । अर्थात् चार ह्रस्व वर्णों की गण सञ्ज्ञा होती है ।) इत्यादि सूत्र हैं ।।९।।

## [१]गन्ते ।१।१०।।

**मृतसञ्जीवनी**—गृग्रहणमनुवर्तते । गृशब्दोपलक्षितस्य ह्रस्वाक्षरस्य पदान्ते वर्तमानस्य गुरुसंज्ञातिदिश्यते । 'ग' इति प्रथमाक्षरप्रतीकेन गुरुशब्दस्य ग्रहणम् ।।

---

(१) गुर्गश्च गुरुरेकः स्याल्लस्त्वेको लघुरुच्यते ।
रेखाभ्यामृजुवक्राभ्यां ज्ञेयौ लघुगुरू क्रमात् ।।
अनुस्वारी विसर्गी च दीर्घो युक्तपरस्तथा ।
वर्णो गुरुर्मतो ह्रेप्रे पादान्ते चापि वा लघु ।। इति छन्दः कौस्तुभे ।
'यदा तीव्रप्रयत्नेन संयोगादेरगौरवम् ।
न च्छन्दोभङ्गमप्याहुस्तदा दोषाय सूरयः ।।' इति **छन्दःप्रकाशे** ।

ननु 'ग्लिति समानी' (पि०सू० ५।७) इत्यादीनां पादान्ते वर्तमानस्य ह्रस्वस्य गुरुत्वं न दृश्यते। नैष दोषः। सर्वत्र पादान्ते वर्तमानस्य ह्रस्वस्य गुरुत्वमुत्सर्गसिद्धम्। तच्च लकारश्रुत्यापवादेन बाध्यते। यथा—'ग्लिति समानी' (पि०सू० ५।७) 'गीत्यार्या लः' (पि०सू० ४।४७) इत्यादौ। सामान्येन विशेषस्य बाधः कस्य न संमतः? तस्मात्कुचोद्यमेतत् ॥

**केचिदिदं** सूत्रं व्यवस्थितविभाषया व्याचक्षते। 'ल्गिति प्रमाणी' (पि०सू० ५।८) इत्यादीनामन्ते गुरुत्वमेव, 'समानी' (पि०सू० ५।७) इत्यादीनामन्ते लघुत्वमेव। तस्मादियं व्यवस्था प्रमाणम्। शेषाणामिच्छया गुरुत्वं लघुत्वं चेत्यनुपपन्नम्, विकल्पस्याप्रस्तुतत्वात्कस्य व्यवस्थेति न विद्मः ॥

ननु **केनाप्युक्तम्** 'वा पदान्ते ग्वक्रः' (वृ.र. १।९) इति गुरुत्वम्। सत्यमुक्तम्, दुरुक्तं हि तत्। 'वान्ते ग्वक्र इति प्रोक्तं यैश्च श्वेतपटादिभिः।[१] तदुत्सर्गापवादेन बाधस्तैर्नावधारितः ॥' इच्छया गुरुत्वं लघुत्वं नोपपद्यते। कस्येच्छया? किं शास्त्रकारस्य? कवेर्वा?। न तावदाद्यः पक्षः, सूत्रेष्वदर्शनात्। नापि द्वितीयः, कवेरपीच्छायां व्यवस्थाभावात्। को जानाति कस्य कीदृशीच्छेति ॥

**अन्ये** त्वाहुः—ननु पदान्ते वर्तमानस्य ह्रस्व **पाणिनि**ना गुरुसंज्ञा न कृता। तेनोक्तम् 'संयोगे गुरु' (पा०सू० १।४।११), 'दीर्घं च' (पा०सू० १।४।१२) इति। नायं संयोगादिर्न च दीर्घः। तस्मात् 'गन्ते' सूत्रमयुक्तम् ॥

अत्रोच्यते—**पाणिनि**ना स्वशास्त्रप्रयोजनार्थं गुरुसंज्ञा कृता। 'गुरोश्च हलः' (पा०सू०

---

अत्र **वृत्तप्रत्ययकौमुद्यां** विशेषः—

'अथ विभाषितगश्चरणान्तिमो 'ह्र' 'प्र' परो 'ग्र' परोऽपि च केचन।
विषमपादसमाप्त्यविभाषितं मतमिदं न मनीषिमतं क्वचित्।
प्रथम एव यदि व्यवलोकितो गुरुरसौ बहुशो हि विभाषितः ॥
अथ पदादियुतः क्रमनामको यदि पुरो लघुताकर ऊनरो।
क्वचिदिति प्रवदन्ति हि कोविद गतमदा मतिवा प्रमुदा सदा ॥
यदि हि युक्तपरः श्रममन्तरा लघुरपि प्रभवेच्चरणान्तरा।
अणु वदन्ति न वृत्तविदूषणं तमथ भूषणमेव मनीषिणः ॥' (२।१४-१७)

इति। अत एव 'प्राप्तनाभिह्रदमज्जनमासु' (१०।६०) इति **माघ**प्रयोगे ह्रदशब्दमपनीय नदशब्दः पठनीय इति **दुर्घटवृत्तिकारः**। वस्तुतस्तु छन्दोविदां परिभाषया यथाश्रुतपाठेऽपि तत्र न गुरुत्वम्॥ इति 'संयोगे गुरु' (१।४।११) सूत्रे **सिद्धान्तकौमुदीविलासः**।

(१) श्वेतपटादिभिर्जैनविशेषैरित्यर्थः।

३।३।१०३) इत्यकारप्रत्ययो यथा स्यात्—कुण्डा, हुण्डा; (इत्यादीनाम् । तथा-) ईहाञ्चक्रे, ऊहाञ्चक्रे, इत्येवमादीनाम् 'इजादेश्च गुरुमतोऽनृच्छः' (पा०सू० ३।१।३६) इत्याम्प्रत्ययश्च । पदान्ते वर्तमानस्य लघोर्गुरुत्वातिदेशे पाणिनेः प्रयोजनमेव नास्ति । किंचानुस्वारादिपूर्वस्य वर्णस्य 'बलं' 'संपदि' त्यादौ स्थितस्य गुरुसंज्ञा पाणिनिना न कृता, किमेतावतान्यैरपि न कर्तव्या? । तस्मात्सूक्तमिदम् 'गन्ते' इति । गप्रदेशाः 'गावन्त आपीडः' (पि०सू० ५।२२) इत्येवमादयः ॥

**शिवप्रसादिनी**—इस सूत्र में ऊपर से ''गृ'' ग्रहण की अनुवृत्ति आती है । गृ वर्ण से उपलक्षित (= बोधित), अन्ते = पाद के अन्त में होने वाले ह्रस्व अक्षर की ग् = गुरु सञ्ज्ञा की जाती है । सूत्र में प्रतीक रूप से प्रथम अक्षर के रूप में गृहीत ''ग्'' अक्षर से ग् घटित गुरुशब्द का ग्रहण होता है, इसी विचार को लेकर सूत्राऽर्थ का स्वरूप निर्दिष्ट हुआ है ॥१०॥

## [१]ध्राऽऽदिपरः ।१ ।११।।

**मृतसञ्जीवनी**—ध्र इति व्यञ्जनसंयोगस्योपलक्षणार्थमेतत् । ध्र आदिर्येषां ते ध्रादयः । आदिशब्देन विसर्जनीयानुस्वारजिह्वामूलीयोपध्मानीयानां ग्रहणम् । ध्रादयः परे यस्मात्स ध्रादिपरः । ततश्चायं सूत्रार्थः—व्यञ्जनसंयोगात्पूर्वस्य ह्रस्वस्यानुस्वारविसर्जनीयजिह्वामूलीयोपध्मानीयेभ्यश्च पूर्वस्य गुरुसंज्ञातिदिश्यते ॥

**शिवप्रसादिनी**—''ध्र'' यह व्यञ्जन संयोग का बोधक है । ''ध्र'' है आदि में जिनके, वे ध्रादि कहलाते हैं । सूत्र में संयोगाऽर्थक ''ध्र'' घटक आदि शब्द से पुनः विसर्ग, अनुस्वार, जिह्वामूलीय, उपध्मानीय, वर्णों का ग्रहण होता है ।

''ध्र'' (व्यञ्जन संयोग) आदिवर्ण परे हैं जिससे वह ''ध्रादि परः'' इस शब्द से कहा जाता है । इस उपर्युक्त विचार से पर्यवसित सूत्राऽर्थ का स्वरूप है—) व्यञ्जन संयोग से पूर्व में तथा अनुस्वार, विसर्ग, जिह्वामूलीय, एवम्, उपध्मानीय सञ्ज्ञक वर्णों से पूर्व में विद्यमान ह्रस्व सञ्ज्ञक स्वर वर्ण की गुरुसञ्ज्ञा होती है ॥११॥

## [२]हे ।१।१२।।

**मृतसञ्जीवनी**—ग इत्यनुवर्तते । हे इति द्विमात्रोपलक्षणार्थम् । ततश्चायं सूत्रार्थः—द्विमात्रिकस्य दीर्घस्य 'ग' इति संज्ञा क्रियते ॥

**शिवप्रसादिनी**—यहाँ पर ''गन्ते'' सूत्र से ''ग्'' की अनुवृत्ति होती है । ''हे'' यह शब्द द्विमात्रिक दीर्घ वर्ण के उपलक्षणाऽर्थ (बोधनाऽर्थ) प्रयुक्त हुआ है । तदनुसार सूत्राऽर्थ

---

(१) ध्रग्रहणं गुरुप्रयत्नोच्चार्योपलक्षणार्थम् ।

(२) 'ए ओ क्वचित्प्राकृतके लघूस्त' (१।६) इति **वाणीभूषणे** ।

का स्वरूप होगा—द्विमात्रिक दीर्घ स्वर वर्ण की ग् = गुरु सञ्ज्ञा होती है ॥ १ । १२ ॥

## लौ सः ।१।१३।।

**मृतसञ्जीवनी**—स इति गकारस्य परामर्श: । स गकारो द्विमात्रा:—गणनायां द्वौ लकारौ कृत्वा गणयितव्य: ॥

**शिवप्रसादिनी**—यहाँ पर ''स:'' इस पद से गुरुवर्ण के बोधक ''ग्'' का परामर्श होता है । इस प्रकार सूत्रार्थ होगा—वह द्विमात्रिक एक गकार मात्रा की गणना में लौ = लघुसञ्ज्ञक (एकमात्रिक) दो लकार के तुल्य गिनती करने के योग्य हैं । अर्थात् द्विमात्रिक गुरुसञ्ज्ञक वर्ण को दो लघुमात्रिक वर्ण के समान गिनती की जानी चाहिए ॥१३॥

## ग्लौ ।१।१४।।

**मृतसञ्जीवनी**—अधिकारोऽयमाशास्त्रपरिसमाप्ते: । यत्र विशेषान्तरं न श्रूयते तत्र 'ग्लौ' इत्युपतिष्ठते, 'गायत्र्या वसव:' (पि०सू० ३।३) इत्येवमादिवत् । प्लुतेनेह व्यवहारो नास्ति ॥

**शिवप्रसादिनी**—ग् च ल् च = ग्लौ, अर्थात् गुरु और लघु स्वर वर्ण । यहाँ से लेकर इस शास्त्र के अन्त तक जहाँ-जहाँ पर इस शास्त्र का विशेष विधि नहीं है, वहाँ-वहाँ सर्वत्र ''ग्लौ'' = गुरु-लघु सञ्ज्ञक का अधिकार जाएगा, ऐसा समझना चाहिए । अर्थात् यहाँ से लेकर इस छन्द: शास्त्र की समाप्ति पर्यन्त ''ग्लौ'' इस सूत्र का विशेषविधि के अभाव में अधिकार (=सब सूत्रों में अनुवृत्ति) समझना चाहिए । जिस प्रकार ''गायत्र्या वसव:'' (पि०सू०) = जहाँ पर गायत्री पाद कहा जाता है वहाँ पर पाद में आठ अक्षर की मात्रा जाननी चाहिए; क्योंकि गायत्री का पाद आठ अक्षर वाले ही होते हैं, तथा त्रिपदा गायत्री के होने से गायत्री छन्द में कुल अष्टादश (अठारह) मात्रा ही ग्रहण करने योग्य निर्धारित होता है । इस बात की जानकारी देने के लिए सर्वत्र सूत्रों में इस परिभाषिक सूत्र का अधिकार के समान अनुवृत्ति होती है, उसी प्रकार ''इस शास्त्र में जहाँ विशेषविधि नहीं है वहाँ गुरु-लघु वर्णों के सामान्य व्यवहार सिद्धि के लिए ''ग्लौ'' इसका व्यवहार जानना चाहिए । जैसे ''आसुरी पञ्चदश'' (पि०सू० २।४) इस सूत्र में वृत्तिकार लिखते हैं कि—तानि च अक्षराणि ''ग्लौ'' इत्यधिकारवशाद् गुरुणि लघूनि वा यथा सम्भवं द्रष्टव्यानि'' अर्थात् आसुरी गायत्री छन्द पञ्चदश (पन्द्रह) मात्राओं का होता है वे पञ्चदश मात्राएँ पुन: ''ग्लौ'' के अधिकारवश यथासम्भव गुरु सञ्ज्ञक एवं लघु सञ्ज्ञक अक्षरों को लेकर समझना चाहिए ॥ १ । १४ ॥

## अष्टौ वसव इति ।१।१५।।

**मृतसञ्जीवनी**—अत्र शास्त्रे वसव इत्युच्यमानेऽष्टसंख्योपलक्षिता गुरुलघुस्वरूपा

वर्णा गृह्यन्ते । लौकिकप्रसिद्ध्युपलक्षणार्थमिदं सूत्रम् । ते [1]चतुर्णां समुद्रा:, पञ्चानामिन्द्रियाणि, इत्येवमादय: संज्ञाविशेषा लौकिकेभ्य: प्रत्येतव्या: । इतिकारोऽध्यायसमाप्तिसूचक: ।।

इह ध्यादीनामुपादानप्रयोजनं वर्ण्यते—अध्ययनाद्धीर्भवति । यस्य धीस्तस्य श्री:, बुद्धिपूर्वकत्वाद्विभूते: । यस्य श्रीस्तस्य स्त्री, अर्थमूलकत्वाद्गार्हस्थ्यस्य । 'वरा सा' इत्यनेन सर्वेषां स्त्रीसाधनोपायानां बुद्धेरुपायस्य माहात्म्यं दर्शयति । तथा चोक्तम्—'अर्धाङ्गुलपरीणाहजिह्वाग्रायासभीरव: । सर्वाङ्गीणपरिक्लेशमबुधा: कर्म कुर्वते ।।' तत्राह शिष्य:–'का गुहा'? गुहाशब्द: स्थानवाचक: । का गुहा यत्रासौ तिष्ठति? । उपाध्यायो ब्रूते—'वसुधा' । पृथिव्यां लभ्यते धीर्नात्र विषाद: कर्तव्य: । पुनरप्याह शिष्य:—'सा ते क्व? सा धीस्त्वयोपदिष्टा पृथिव्यां क्वाश्रयस्थितेन लभ्यते? । तत्र पुनराचार्य आह—'गृहे' । पुनरप्याह शिष्य:—'कदा स:' स गृहस्थ: पुरुष: कदा कस्मिन्काले तां धियं प्राप्नोति? । ततोऽनन्तरं गुरुराह—'ध्रादिपर:' धारणार्थावबोधपरोऽसौ यदा स्यात्तदा धियं लभते । भूयोऽपि शिष्य: पृच्छति—'किं वद' किं कुर्वन्नसौ तां धियं लभते? तद्वद । तत्राह गुरु:—'न हसन्' हासादिचापल्यमकुर्वाणस्तां धियं लभत इति ।।

### ।। इति भट्टहलायुधकृतायां छन्दोवृत्तौ प्रथमोऽध्याय: ।।

**शिवप्रसादिनी**—इस छन्द: शास्त्र में ''वसु'' शब्द से गुरु लघु सञ्ज्ञक के रूप में स्थित आठ वर्णों को समझना चाहिए । शास्त्र व्यवहार से भिन्न लोक प्रसिद्ध शब्दों के ग्रहण करने में यह सूत्र उपलक्षण स्वरूप सिद्ध होता है । भाव यह है कि वसु शब्द से लोक प्रसिद्धि वश आठ संख्या वाले अक्षरों का, समुद्र शब्द से चार (४), तथा इन्द्रिय से (५) पाँच अक्षरों का प्रकृत छन्द:शास्त्र में ग्रहण किया जाना चाहिए । इस प्रकार जो-जो वस्तुएँ जितनी संख्या के रूप में लोक प्रसिद्ध हैं उतनी संख्या वाले अक्षरों का, प्रकृत शास्त्र में उन्हीं नियत सञ्ज्ञा वालों के माध्यम से ग्रहण किया गया है । ''इति'' शब्द का उच्चारण अध्याय समाप्ति के सूचनार्थ दिया गया है ।

---

(१) सङ्ख्येयपरै: पदैर्लोकव्यवहारात्सङ्ख्या लक्ष्यते । 'वसवोऽष्टौ च चत्वारो वेदा इत्यादि लोकत: ।' (३२८।३) इत्य**ग्निपुराणे** । तथा च-'समुद्र' (६।१९ इत्यादौ) पदेन 'वेद' (८।१०) पदेन चात्र चतु:सङ्ख्योपलक्ष्यते एवं 'इन्द्रियाणि' (६।४१ इ०) 'भूतानि' (७।३० इ०) 'कामशरा:' (६।४२) इत्येतै: पञ्च । 'ऋतव:' (३।८।३०) 'रसा:' (६।३३) इति षट् । 'ऋषय:' (३।९ इ०) 'स्वरा:' (७।६ इ०) इति सप्त । 'वसव:' (३।३ इ०) इत्यष्टौ । 'दिश:' (३।५ इ०) इति दश । 'रुद्रा:' (३।६ इ०) इत्येकादश । 'आदित्या:' (३।४ इ०) 'मासा:' (७।२९) इति द्वादशेति ज्ञेयम् ।

**विशेष**—इस प्रथमाऽध्याय में ''धी'' आदि शब्द के उच्चारण का प्रयोजन वृत्तिकार के विचार से कहा जा रहा है,—अध्ययन से धी = बुद्धि की प्राप्ति होती है। एवं जिसके पास धी होती है उसी को श्री की प्राप्ति होती है; क्योंकि बुद्धि द्वारा ही धनाऽऽदि ऐश्वर्य की प्राप्ति होती है। इसी प्रकार जिसको धन की प्राप्ति हुआ करती है उसके साथ ही सज्जन लोग अपनी पुत्री का विवाह करना चाहते हैं। यतः विवाह स्वरूप स्त्री की उपलब्धि धनाऽऽगममूलक होता है। इसीलिए ''वरा सा'' (पि०सू० १।२) इस सूत्र से स्त्री धन को प्राप्त कराने वाले समस्त साधनों में बुद्धिस्वरूप साधन की श्रेष्ठता कही गयी है। अत एव ''वरा सा'' इस सूत्र में ''सा'' पद वाच्य ''बुद्धि'' में श्रेष्ठाऽर्थक ''वरा'' यह विशेषण दिया गया। बुद्धिहीनों की निन्दा के बहाने बुद्धि की सर्वोत्तम साधनता का वर्णन किसी प्रामाणिक ग्रन्थ में इस प्रकार से किया गया है—

अर्द्धअङ्गुलि के परिमाण में बंधा हुआ जिह्वा के ग्रास की प्राप्ति के लिए सशंकित हुए, अर्थात् ये-ये काम यदि नहीं करेंगे, तो उसके द्वारा प्राप्त धन नहीं मिल पाएगा, और धन को न पाने की स्थिति में धन द्वारा प्राप्त होने वाला भोज्य पदार्थ नहीं मिल पाएगा। अतः भोज्य पदार्थ की उपलब्धि के उद्देश्य से ही अज्ञानी जन समस्त जगत् को क्लेश पहुँचाने वाला कर्म किया करते हैं।'' इससे यही सिद्ध होता है कि अज्ञानी जन शरीरेन्द्रियों के संघात में ही आत्मबुद्धि करता हुआ अत एव उसके पात के भय से भयभीत इस सेन्द्रिय शरीर सञ्चालनार्थ ही भयवश सर्वजीव क्लेश कारक कर्म किया करते हैं, किन्तु बुद्धिमान् जन शरीरेन्द्रियाऽऽदिकों से भिन्न रूप में अपने स्वरूप का अनुभव करने वाले होने से, उनका पुनः उसी प्रकार कर्म होने पर भी, अज्ञान प्रयोजित भय मूलक न होने से, किन्तु तत्त्वज्ञानमूलक होने के कारण सर्वजीव हितावह होता है। इत्यादि। इस प्रकार से तत्त्वज्ञानाऽऽत्मक बुद्धि की सर्वश्रेष्ठता का अनुभव कर शिष्य गुरु जी से प्रश्न करता है कि गुरुदेव! का गुहा? (पि०सू० १।३) यहाँ पर ''गुहा'' शब्द आधार अर्थ का बोधक है, अर्थात् वह कौन-सा स्थान है जहाँ पर बुद्धि रहती है? इसके उत्तर में गुरु जी कहते हैं—वसुधा (पि० सू० १।४) इसका अभिप्राय यह है कि हे शिष्य! बुद्धि इस पृथिवी पर ही उपलब्ध होती है, अतः इसकी प्राप्ति के विषय में चिन्ताऽऽतुर होने की आवश्यकता नहीं है। उपर्युक्त बात को सुनकर शिष्य पुनः प्रश्न करता है कि आपके द्वारा उपदिष्ट वह धी (बुद्धि) इस भूमण्ड के किस भाग में, तथा उन भागों में भी किस स्थल विशेष में विराजती है? यतः प्राप्त करने के लिए वस्तु के आधार देश में जाना अनिवार्य हुआ करता है। इस जिज्ञासा के समाधानाऽर्थ आचार्य पुनः समाधान प्रस्तुत करता है कि-गृ-हे (पि०सू० १।९-१२) अर्थात् उसका स्थान तुम्हारा घर ही है। शिष्य पूछता है घर में कब, अर्थात् किस काल में उसकी उपलब्धि होगी? (कदा सः ।१।६।। सः = वह गृह में रहने वाला मनुष्य, कदा = किस समय

में उस बुद्धि को प्राप्त करेगा? या कर सकता है?) इसके उत्तर में गुरुजी कहते हैं— ध्रादिपरः (पि०सू० १।११) = यहाँ पर ध्रादिपद धारणा-ध्यान-समाधि का बोधक है, अर्थात् जो पुरुष शास्त्राऽऽध्ययन के माध्यम से शास्त्रबोधित कल्याणकारक अर्थ विषयक धारणा-ध्यान-समाधि से जब युक्त होगा, उस समय वह पुरुष सर्वश्रेष्ठकल्याण साधनीभूत धी (= बुद्धि) को प्राप्त करेगा। पुनः शिष्य प्रश्न करता है—"किं वद" (पि०सू० १।६।), अर्थात् क्या करने पर = किस उपाय के माध्यम से पुरुष बुद्धि प्राप्त कर सकता है? इस तत्त्व को आप हमें बतावें। इस पर गुरुजी समाधान करते हुए कहते हैं—"न हसन्" (पि० सू०-१।८) अर्थात् उस सर्वकल्याणकारक धीस्वरूपा बुद्धि को प्राप्त करने के लिए अध्ययन में रत उद्यमी पुरुष में हासाऽऽदिस्वरूप चपलता का सर्वथा अभाव होना चाहिए। इत्यादि ॥१५॥

॥ इति साङ्ख्य-योग-न्याय-वैशेषिकपदवाक्यपारावारीणेन मैथिलपण्डित-
चित्तनारायणपाठकाऽऽह्वयेन कृतायां पिङ्गलछन्दःशास्त्रीय-
शिवप्रसादिनीव्याख्यायां प्रथमोऽध्यायः ॥

# द्वितीयोऽध्यायः

## छन्दः ।२।१।।

**मृतसञ्जीवनी**—अधिकारोऽयमाशास्त्रपरिसमाप्तेः । इत ऊर्ध्वं यद्वक्ष्यामश्छन्दस्तत्रोपतिष्ठते । छन्दःशब्देनाक्षरसंख्यावच्छेदोऽत्राभिधीयते ।।

**शिवप्रसादिनी**—यहाँ से आरम्भ करके प्रकृत छन्दःशास्त्र की समाप्ति पर्यन्त "छन्दः" का अधिकार चलेगा, अर्थात् यहाँ से लेकर आगे के सूत्रों से जो भी कहा जाएगा वहाँ पर सर्वत्र छन्द की उपस्थिति होगी । छन्दशब्द से पुनः अक्षरों की संख्या से विशिष्टछन्द इस छन्दः शास्त्र में कहा जाता है ।।१।।

(अथ गायत्र्यधिकारः—)

## गायत्री ।२।२।।

**मृतसञ्जीवनी**—अधिकारोऽयमाद्वादशसूत्रपरिसमाप्तेः । 'तान्युष्णिग्-' (पि०सू० २।१४) इत्यादिसूत्रात्प्राग्यदुच्यते छन्दः, तद्गायत्रीसंज्ञं वेदितव्यम् ।।

**शिवप्रसादिनी**—"गायत्री" का अधिकार यहाँ से लेकर बारहवें सूत्र की समाप्ति पर्यन्त चलेगा । अर्थात् "तान्युष्णिगनुष्टुब्बृहतीपङ्क्तित्रिष्टुब्जगत्यः" (पि०सू० २।१४) इस सूत्र से पूर्व तक के सूत्र द्वारा जो भी छन्द कहा जाएगा, उसे गायत्री सञ्ज्ञक छन्द जानना चाहिए । अथवा "गायत्री" इस सूत्र का "दैव्येकम्" (२।३) इस सूत्र से लेकर "जह्यादासुरी" (२।१३) पर्यन्त (गायत्रीछन्द के नाम का) अधिकार जाएगा ।।२।।

(१-दैवी गायत्रीलक्षणमाह—)

## दैव्येकम् ।२।३।।

**मृतसञ्जीवनी**—एकाक्षरं छन्दो दैवी गायत्रीति संज्ञायते । तत्रायं प्रदर्शनोपायः[1]—चतुरङ्गक्रीडायामिव चतुःषष्टिकोष्ठान् लिखित्वा तत्र प्रथमपङ्क्तौ आर्षीनाम लिखित्वा द्वितीयादिकोष्ठेष्वङ्कानामुपरि गायत्र्यादिसप्तच्छन्दसां नामानि विन्यसेत् । ततो द्वितीयायां पङ्क्तौ प्रथमकोष्ठे दैवीशब्दं विन्यसेत्, संज्ञाज्ञापनार्थम् । द्वितीये एक (१) संख्याङ्कं विन्यसेत् ।।

**शिवप्रसादिनी**—एक अक्षर वाला छन्द "दैवी गायत्री" नाम व्यवहृत होता है । यथा—"ओम्" यह एक अक्षर होने से "दैवी गायत्री" छन्द है । यहाँ पर दैवी गायत्री

---

(१) 'चतुः षष्टिपदे लिखेत् ।' (अ० पु० ३३९।५)

आदि छन्दों के प्रदर्शन की परिपाटी इस प्रकार समझना चाहिए—

चतुरङ्ग (शतरञ्ज) के नाम से लोक प्रसिद्ध खेल में जिस प्रकार चौसठ कोणों का निर्माण करके उसके आधार पर खेल खेला जाता है, उसी प्रकार आठ-आठ की आठ पंक्ति में चौसठ (।।) कोष्ठकों का निर्माण करके वहाँ पर प्रथम पंक्ति में "आर्षी" नाम लिख कर द्वितीय आदि कोष्ठकों अङ्कों के ऊपर संज्ञा बोधनाऽर्थ "गायत्री" आदि सात छन्दों का नाम दिया जाना चाहिए। द्वितीया पंक्ति में (देवी के आगे) संख्या का उल्लेख किया जाना चाहिए ।। इस चौसठ कोणों वाले कोष्ठक का समग्रता के साथ लेखन तो स्वयं वृत्तिकार हलायुध के द्वारा द्वितीयाऽऽध्याय के अन्त में प्रदर्शित किया जाएगा, किन्तु यहाँ पर तो एक-एक के लक्षणाऽनुसार क्रमश: ही प्रदर्शित किया जा रहा है ।।३।।

(२-आसुरीगायत्रीलक्षणमाह—)

## आसुरी पञ्चदश ।२।४।।

**मृतसञ्जीवनी**—आसुरी गायत्री पञ्चदशाक्षरा। तानि चाक्षराणि 'ग्लौ' (पि०सू० १।१४) इत्यधिकाराद्गुरूणि लघूनि वा यथासंभवं द्रष्टव्यानि। अत्र तृतीयायां पङ्क्तौ प्रथमे कोष्ठे आसुरीशब्दं लिखित्वा द्वितीये कोष्ठे पञ्चदश (१५) संख्याङ्कं लिखेत् ।।

**शिवप्रसादिनी**—पन्द्रह अक्षर वाले गायत्री छन्द को आसुरी (गायत्री) छन्द कहा जाता है। उदाहरण—"आपोज्योतीरसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरोम्" (तै०आ० १०।२७) इति। प्रकृति में इस सूत्र का तात्पर्य यह है कि-इस छन्द में पञ्चदश (१५) अक्षर का विधान किया गया है वे पन्द्रह अक्षर पुन: यथा सम्भव "ग्लौ" (पि०सू० १।१४) सूत्र के अधिकाराऽनुसार गुरुसंज्ञक (ऽ) एवं लघुसञ्ज्ञक दोनों ग्रहण करने योग्य हैं। इस सूत्र से सम्बन्धित तृतीय पंक्ति के प्रथम कोष्ठ में आसुरी शब्द को लिखकर द्वितीय कोष्ठ में (१५) यह संख्या लिखनी चाहिए ।।४।।

(३- प्राजापत्यगायत्री लक्षणमुच्यते—)

## प्राजापत्याष्टौ ।२।५।।

**मृतसञ्जीवनी**—प्राजापत्या गायत्र्यष्टाक्षरा भवति। यत्र क्वचिद्वेदेऽष्टाक्षरं छन्दस्तत्प्राजापत्या गायत्रीति ज्ञेयम्। चतुर्थ्यामत्र पङ्क्तौ प्रथमे कोष्ठे प्राजापत्याशब्दं लिखित्वा द्वितीयेऽष्ट (८) संख्याङ्कं लिखेत् ।।

**शिवप्रसादिनी**—वेद में प्राजापत्यगायत्री छन्द के आठ गुरु-लघुसञ्ज्ञक अक्षर होते हैं। यथा—ऋत ꣳ सत्यमृत ꣳ सत्यम् (शु०य०वेद अ० १ मं० ४७) यथा वा = "अग्निर्ज्योतिर्ज्योतिरग्नि:" (शु०य० ३।९।)

इस प्रकार वेद में जहाँ-कंहीं भी अष्टअक्षर वाले छन्द हैं, वे प्राजापत्य गायत्री के

नाम से जाने जाते हैं। आठपंक्ति में विभक्त चौसठ कोष्ठक वाले चक्र चतुर्थ पंक्ति के अष्ट कोष्ठकाऽन्तर्गत प्रथम कोष्ठक में प्राजापत्यशब्द का उल्लेख करके, तदनन्तर द्वितीय कोष्ठक में (८) आठ संख्या का अङ्क लिखना चाहिए ॥५॥

(४-याजुषी गायत्री का लक्षण कहते हैं—)

## यजुषां षट् ।२।६॥

**मृतसञ्जीवनी**—यजुषां गायत्री षडक्षरा भवति। यत्र क्वचिद्वेदे षडक्षरं छन्दस्तद्याजुषी गायत्रीति संज्ञायते। अत्र पञ्चम्यां पङ्क्तौ प्रथमे कोष्ठे याजुषीशब्दं व्यवस्थाप्य द्वितीये षट् (६) संख्याङ्कं लिखेत् ॥

**शिवप्रसादिनी**—याजुषी गायत्री षड् (छः) अक्षर वाली होती है। जहाँ कहीं भी वेद में छः अक्षर वाला छन्द दृष्टिगोचर हो, वह ''याजुषी गायत्री'' के नाम से जानी जाती है। अतः कोष्ठक चक्र के अन्तर्गत पञ्चम पंक्ति के प्रथम कोष्ठक में ''याजुषी'' शब्द को लिखकर उस पंक्ति के द्वितीय कोष्ठक में (६) इस अङ्क का उल्लेख करना चाहिए।

उदाहरण—(१) अश्विभ्यांपच्यस्व, (शु०य० १९।१) (२) ''वर्षवृद्धमसि'' (शु० य० १।१६) यहाँ प्रत्येक में छः अक्षर हैं ॥६॥

(५- साम्नी गायत्री का लक्षण कहते हैं—)

## साम्नां द्विः ।२।७॥

**मृतसञ्जीवनी**—षडित्यनुवर्तते। द्विरिति क्रियाभ्यावृत्तिदर्शनात्करोतिरध्याह्रियते; द्वादशाक्षरेत्यन्यावृत्त्या क्रियते। तेन द्विः कृता द्विगुणिता षट्संख्या साम्नां गायत्री भवति। यत्र क्वचिद्वेदे द्वादशाक्षरं छन्दः तत्साम्नां गायत्रीति संज्ञायते। अत्र षष्ठ्यां पङ्क्तौ प्रथमे कोष्ठे सामशब्दं लिखित्वा द्वितीये द्वादश(१२)संख्याङ्कं लिखेत्[१] ॥

**शिवप्रसादिनी**—इस सूत्र में पूर्वसूत्र से ''षट्'' इस पद की अनुवृत्ति आती है। ''द्विः'' यहाँ पर क्रिया की अभ्यावृत्ति अर्थ में (पुनः पुनः आवृत्ति अर्थ में) द्वि प्रातिपदिक से सुच् (स्) प्रत्यय हुआ है। द्विशब्द से क्रियाऽभ्यावृत्तिस्वरूप अर्थ के प्रकाशक सुच् (स=:) प्रत्यय देखे जाने से उसके अर्थ की संगति के लिए यहाँ पर ''करोति'' इस पद का अध्याहार कर लेना चाहिए। षट् पद की दो आवृत्ति की जानी चाहिए। तदनुसार सूत्राऽर्थ का सङ्कलित स्वरूप होगा—द्विगुणित षट्संख्या अर्थात् बारह अक्षर वाला छन्द साम्नी गायत्री कही जाती है। जिस किसी भी वेद में बारह अक्षर वाला छन्द देखें, वहाँ

(१) 'साम्नां स्याद्द्वादशाक्षरा।' (अ० पु० ३२९।२)

साम्नी गायत्री के नाम से व्यवहार हुआ करता है। अष्ट पंक्ति की श्रेणि में स्थित चौंसठ संख्या वाले कोष्ठक के अन्तर्गत छठी पंक्ति के प्रथम कोष्ठक में 'साम्नी' शब्द का उल्लेख करके, पुन: उसी पंक्ति के द्वितीय कोष्ठक में (१२) इस संख्या को लिखा जाना चाहिए। साम्नां द्वादश (ऋक् प्रा० १६।१२) इस ऋग्वेदीय प्रातिशाख्य सूत्र से तथा साम्नां स्याद् द्वादशाऽक्षरा (२।२।) इस "आग्नेयच्छन्द:सार" में उल्लिखितवाक्य से भी "सामगायत्री" छन्द में द्वादशाऽक्षरत्व प्रमाणित होता है। उदाहरण—"अग्निं पुरीष्यमङ्गिरस्वद् भराम: ।" (शु०य० ११।४७) इत्यादि ।।७।।

(६- आर्ची गायत्री का लक्षण कहते हैं—)

## ऋचां त्रि: ।२।८।।

**मृतसञ्जीवनी**—षडित्यनुवर्तते। अत्रापि पूर्ववत् क्रियाभिव्यावृत्ति:, तेन त्रिगुणा षट्संख्या ऋचां गायत्री भवति। यत्र क्वचिद्वेदेऽष्टादशाक्षरं छन्द: सा ऋचां गायत्री ज्ञेया। अत्र सप्तमपङ्क्तौ प्रथमे कोष्ठे ऋक्शब्दं व्यवस्थाप्य द्वितीयेऽष्टादश(१८)संख्याङ्कं लिखेत् ।।[१]

**शिवप्रसादिनी**—पूर्व सूत्र से "षट्" इसकी अनुवृत्ति होती है। यहाँ पर भी पूर्व सूत्र के समान "त्रि" प्रातिपदिक से क्रिया की अभ्यावृत्ति (=आवृत्ति) अर्थ में सुच् (स्=:) प्रत्यय हुआ जानना चाहिए तदनुसार त्रिगुणित छ:सख्या वाले (१८) गुरुलघु सञ्ज्ञक अक्षरों वाले छन्द की आर्ची गायत्री सञ्ज्ञा समझनी चाहिए। कोष्ठक चक्र के अन्तर्गत सप्तम पंक्ति के प्रथम कोष्ठक में "आर्ची" शब्द का उल्लेख करके पुन: द्वितीय कोष्ठक में (१८) संख्या को लिखना चाहिए। उदाहरण—"वसवस्त्वा धूपयन्तु गायत्रेण छन्दसाङ्गिरस्वत्" (शु०य० ११।६०) ।।८।।

(७- साम उष्णिक् आदि छन्दों के स्वरूप निश्चय के लिए अग्रिम सूत्र को कहते हैं—)

## द्वौ द्वौ साम्नां वर्धेत ।२।९।।

**मृतसञ्जीवनी**—गायत्रीत्यनुवर्तते। साम्नां पङ्क्तौ गायत्री द्वौ द्वौ संख्याङ्कौ गृहीत्वा वर्धिता पूर्वात् पूर्वाद्धर्धेत यावदष्टमं कोष्ठं प्राप्नोति। तत्र साम्नां पङ्क्तौ तृतीयादिषु कोष्ठेषु क्रमेण वर्धितान्यक्षराण्यङ्केन विन्यसेत् ।।

**शिवप्रसादिनी**—यहाँ पर "गायत्री" (पि०सू० २।२) की अनुवृत्ति आती है। साम्नी गायत्री को षष्ठी पंक्ति के तृतीय कोष्ठक से आरम्भ करके अष्टम कोष्ठक तक क्रमश: दो-दो संख्या की वृद्धि से बढ़ाता हुआ अंक को लिखना चाहिए। अर्थात् षष्ठ

---

(१) 'ऋचामष्टादशार्णा स्यात्-' (अ० पु० ३३९।२)

पंक्ति के द्वितीय कोष्ठक में जहाँ साम्नी गायत्री की (१२) संख्या लिखी होती है, वहाँ से दो संख्या की वृद्धि करके तृतीय कोष्ठक में (१४) अङ्क को लिखना चाहिए तदनन्तर चतुर्थ कोष्ठक में दो की वृद्धि करके (१६) अंक लिखे, पुन: उसी प्रकार पञ्चम में (१८) षष्ठ कोष्ठक में (२०) सप्तम में (२२) एवं अन्तिम अष्टम में (२४) संख्या होगी। उदाहरण—इमं वृषणं कृणुतैक मिन्माम्'' (सा०सं० पू० ६।३।१०।४) यद्यपि यहाँ पर स्वाभाविक रूप से बारह मात्रा की पूर्ति नहीं हो रही, तथाऽपि ''कृतैम्'' शब्द का = ''कृत + एकम्'' इस प्रकार से व्यूहाऽ (विग्रहाऽ)वस्था में सुकरता के साथ उसकी पूर्ति हो जाती है ॥९॥

## त्रींस्त्रीनृचाम् ।२।१०।।

**मृतसञ्जीवनी**—गायत्रीत्यनुवर्तते। ऋचां गायत्री त्रींस्त्रींस्त्रिसंख्याङ्कान् गृहीत्वा पूर्ववद्वर्धेत्। अत्राप्यृचां पङ्क्तौ तृतीयादिषु कोष्ठेषु त्रि(३)संख्याङ्कक्रमेण वृद्धमङ्कं स्थापयेत् ॥

**शिवप्रसादिनी**—यहाँ पर भी ''गायत्री'' सूत्र की अनुवृत्ति आती है। सप्तम पङ्क्ति के तृतीया घर से तीन-तीन अङ्क की वृद्धि होती हुई अष्टम कोष्ठक (घर) तक क्रम से उत्तरोत्तर वृद्धि को प्राप्त हुई सङ्ख्या बैठेगी। अर्थात् सप्तमपंक्ति के द्वितीय घर में जो आर्च्ची गायत्री की अष्टादश (१८) संख्या बैठती है, वह संख्या तीन-तीन के क्रम से बढ़ती हुई तृतीय घर में (२१), चतुर्थघर में (२४), पञ्चम में (२७), षष्ठ में (३०), सप्तम में (३३), अष्टम में जाकर (३६) के क्रम से बैठती है।

## चतुरश्चतुरः प्राजापत्यायाः ।२।११।।

**मृतसञ्जीवनी**—प्राजापत्यापङ्क्तौ गायत्री चतुरश्चतुरः संख्याङ्कान् गृहीत्वा वर्धेत। अत्रापि तृतीयादिषु कोष्ठेषु विन्यासः पूर्ववदेव ॥

चतुर्थ पंक्ति के तृतीय घर से प्राजापत्य गायत्री की चार-चार के क्रम से वृद्धि होती हुई अष्टम कोष्ठक पर्यन्त यथा क्रम से बैठेगी। अर्थात्—चतुर्थ पंक्ति के द्वितीय कोष्ठक में प्राजापत्यगायत्री की (८) संख्या बैठती है, अर्थात् आठ अक्षर की प्राजापत्यगायत्री होती है। वहाँ से चार की वृद्धि करके तृतीय घर में (१२), चतुर्थ में (१६), पञ्चम में (२०), षष्ठ में (२४), सप्तम में (२८) एवम् अष्टम में (३२) संख्या बैठेगी ॥११॥

(देवी आदि, याजुषी आदि छन्दों के ''उष्णिग्'' आदि प्रभेदों को कहा जा रहा है—)

## एकैकं शेषे ।२।१२।।

**मृतसञ्जीवनी**—अनुक्तः शेषः। यत्र गायत्र्यां संख्यावृद्धिर्नोक्ता सैकैकं संख्याङ्कं गृहीत्वा वर्धेत। देवी याजुषी च शेषशब्देनोच्यते। आसुर्या विशेषाभिधानात्। तेन देवी

तृतीयादिषु कोष्ठेषु क्रमेणैकैकमक्षरं गृहीत्वा वर्धेत । तथैव याजुषी ॥

**शिवप्रसादिनी**—जिन गायत्रियों मे अभी तक किसी विशेष प्रकार के छन्द का विधान नहीं हो पाया है, ऐसी जो सूत्रस्थ शेष शब्द वाच्य देवी गायत्री, एवं याजुषी गायत्री हैं, उनमें एक-एक की संख्या से वृद्धि होती हुई तृतीय कोष्ठक से अष्टम घर पर्यन्त तक बैठेगी । अर्थात्—द्वितीय पंक्ति के द्वितीय घर में जो दैवी गायत्री की (१) संख्या है, वह तीसरे घर में (२) होगी, चतुर्थ में (३) पञ्चम में (४) षष्ठ में (५) सप्तम में (६) एवम् अष्टम में (७) संख्या होगी । इसी प्रकार याजुषी गायत्री के पञ्चम पंक्ति में विद्यमान द्वितीय गृह में (६) संख्या है, अर्थात् छः अक्षर की याजुषी गायत्री होती है । वहाँ एक संख्या की वृद्धि होती हुई याजुषी उष्णिक् (७) याजुषी अनुष्टुप् (८) याजुषी वृहती (९) याजुषी पंक्ति (१०) याजुषी त्रिष्टुप् (११) याजुषी जगती (१२) संख्या की क्रम से स्थिति होती है ॥१२॥

(अब आसुरी के विशेषभेद उष्णिक् आदि के विशेष विधि को कहते हैं—)

### जह्यादासुरी ।२।१३।।

**मृतसञ्जीवनी**—एकैकमित्यनुवर्तते । आसुरी गायत्री एकैकमक्षरं त्यजेत् । उत्तरेषु कोष्ठेषु वृद्धौ प्राप्तायां ह्रासो विधीयते । तेऽङ्काः क्रमेण स्थाप्याः ॥

यहाँ पर पूर्व सूत्र से "एकैकम्" की अनुवृत्ति होती है । आसुरी गायत्री छन्द में उत्तरोत्तर क्रम से एक-एक संख्या का परित्याग किया जाना चाहिए । यथा—पन्द्रह अक्षर की आसुरी गायत्री हुआ करती है । जिसका स्थान तृतीय पंक्ति के द्वितीय घर में समझनी चाहिए, तृतीय घर में एक छोड़कर (१४) संख्या, चतुर्थ में (१३), पञ्चम में (१२), षष्ठ में (११), सप्त में (१०), अष्टम में (९) संख्या हुआ करती है ॥१३॥

(उष्णिक् आदि छन्दों के नामों को प्रदर्शित करने के लिए आगे का सूत्र कहा जा रहा है । अर्थात् वैदिक छन्दों में "गायत्री" (पि०सू० २।२) इस सूत्र से केवल गायत्री का ही उल्लेख किया गया उष्णिक् आदि का नहीं, अतः उष्णिक् आदि छः शेष के प्रदर्शनार्थ सूत्र कहा जा रहा है—

### तान्युष्णिगनुष्टुब्बृहतीपङ्क्तित्रिष्टुब्जगत्यः ।२।१४।।

**मृतसञ्जीवनी**—तानीति छन्दांसि गायत्र्याः पुरस्तात् उष्णिग्-अनुष्टुब्-बृहती-पङ्क्ति-त्रिष्टुब्-जगत्या-ख्यानि क्रमेण भवन्ति ॥

**शिवप्रसादिनी**—तानि = गायत्री के अनन्तर तृतीय-चतुर्थ आदि घरों में जिनके अङ्कों को वृद्धि-ह्रासाऽऽदि के द्वारा प्रदर्शित किया गया है । वे छन्द पुनः (१) उष्णिक् (२) अनुष्टुप् (३) बृहती (४) पंक्ति (५) त्रिष्टुप् एवं (६) जगती के भेद से छः नामों में

विभक्त हैं। अर्थात्—गायत्री छन्द के आगे द्वितीय घर से क्रमशः उष्णिक्, अनुष्टुप्, बृहती, पंक्ति और त्रिष्टुप् छन्द होगें। इसका आशय यह है कि द्वितीयाऽऽदि गृह के अङ्काऽनुसार यथा क्रम से गायत्री के समान, उष्णिक् आदि छन्दों के भेद प्रभेदों को भी समझना चाहिए ॥१४॥

("दैव्येकम्" (२।१) इस सूत्र से आरम्भ करके "चतुरश्चतुरः प्राजापत्याः" (२।११) यहाँ तक के ग्यारह सूत्रों से "गायत्री आदि" नाम वाले सात छन्दों के "दैवी" आदि छः भेदों का निरूपण करके उन्हीं के प्रभेदों को अब प्रकाशित करने के लिए आगे का सूत्र कहा जा रहा है—)

## तिस्रस्तिस्रः सनाम्न्याय एकैका ब्राह्म्यः ।२।१५।।

**मृतसञ्जीवनी**—याजुषीं पङ्क्तिमारभ्य तिस्रो याजुषी साम्नी आर्ची चेति गायत्र्यो मिलिता एका षटत्रिंशदक्षरा ब्राह्मी गायत्री भवति। सनाम्न्य इत्येकसंज्ञा इत्यर्थः। तिस्रस्तिस्र इति वीप्सया परेषामुष्णिगादीनामिह ग्रहणम्। तथैकैकेति वीप्सया ता एव ब्राह्म्यो भवन्तीति विधीयते। ब्राह्म्य इति गायत्र्यादीनां जगतीपर्यन्तानां विशेषणमेव। याजुषी साम्नी आर्ची चोष्णिक्मिलिता एकीकृता द्विचत्वारिंशदक्षरा ब्राह्म्युष्णिग्भवति। एवं तिस्रोऽनुष्टुभः संगताः सत्योऽष्टाचत्वारिंशदक्षरैका ब्राह्म्यनुष्टुब् भवति। ता एव तिस्रो बृहत्यः संगताः सत्यश्चतुः पञ्चाशदक्षरा एका ब्राह्मी बृहती भवति। ता एव तिस्रः पङ्क्तयः संगताः षष्ठ्यंक्षरा एका ब्राह्मी पङ्क्तिर्भवति। ता एव तिस्रस्त्रिष्टुभः संगताः षट्षष्ट्यक्षरा एका ब्राह्मी त्रिष्टुप् भवति। ता एव तिस्रो जगत्यः संगता द्वासप्तत्यक्षरा एका ब्राह्मी जगती भवति। अत्राष्टम्यां पङ्क्तौ प्रथमे कोष्ठे ब्राह्मीशब्दं व्यवस्थाप्य द्वितीयादौ क्रमेण गायत्र्यादीनां षट्त्रिंशदा(३६) द्यङ्कान् विन्यसेत् ॥

**शिवप्रसादिनी**—याजुषी पंक्ति से आरम्भ करके तीन गायत्रियों का, अर्थात् याजुषी, साम्नी एवम् आर्च्ची के क्रमशः ६ + १२ = १८ संख्या वाले तीनों प्रकार के इन गायत्रियों को परस्पर मिला देने पर (३६) अङ्कों की वर्णों वाली एक ब्राह्मी गायत्री होती है। एवं याजुषी, उष्णिक्, साम्नी उष्णिक्, तथा आर्च्ची उष्णिक् इन तीनों को परस्पर में एकत्रित करने पर (४२) बयालिस अक्षर का ब्राह्मी उष्णिक् छन्द होता है। इसी प्रकार अनुष्टुप् आदि में भी समझना चाहिए।

इसका भाव यह है कि—याजुषी, साम्नी एवम् आर्च्ची इन तीनों गायत्री को मिला कर (३६) अक्षरों वाली एक ब्राह्मी गायत्री होती है, सूत्र में "सनाम्न्यः" यह "एकसञ्ज्ञा" स्वरूप अर्थ को प्रकाशित करती है) इसी प्रकार याजुषी उष्णिक्, साम्नी उष्णिक् एवम् आर्च्ची उष्णिक् ये तीनों परस्पर मिलकर (४२) अक्षरों वाला एक ब्राह्मी उष्णिक् छन्द होती है। एवं याजुषी, साम्नी, आर्च्ची अनुष्टुप् एकत्रित होकर (४८) अक्षरों वाला एक

ब्राह्मी अनुष्टुप् होता है। इसी प्रकार याजुषी, साम्नी, आर्च्ची, बृहती एकत्रित होकर (५४) अक्षरों वाला एक ब्राह्मी बृहती छन्द होता है। तथा–याजुषी, साम्नी, एवम् आर्च्ची, पंक्ति एकत्रित हुआ (६०) अक्षरों से युक्त एक ब्राह्मी पंक्ति छन्द होता है। याजुषी, साम्नी, आर्च्ची, त्रिष्टुप् एकत्रित होकर (६६) छियासठ अक्षरों में एक ब्राह्मी त्रिष्टुप् होता है। इसी प्रकार याजुषी, साम्नी, आर्च्ची तथा जगती मिलकर (७२) बहत्तर अक्षरों वाला एक ब्राह्मी जगती होती है। उपर्युक्त विचार विषय को सरलता से समझने के लिए गृह चक्र के अन्तिम अष्टम पंक्ति के प्रथम घर में ''ब्राह्म'' नाम का उल्लेख करके द्वितीय घर में (३६) तृतीय में (४२) चतुर्थ घर में (४८) पञ्चम में (५४) षष्ठ में (६०) सप्तम में (६६) एवम् अष्टम गृह में (७२) संख्या का उल्लेख किया जाना चाहिए। इससे सम्बन्धित छन्दतालिका को अध्यायान्त मे स्वयं वृत्तिकार देने वाले हैं। जिससे उक्त विचार का स्पष्टीकरण हो जाएगा ॥१५॥

(आर्षी गायत्री आदिकों की संख्याओं को बतलाने के लिए अग्रिम सूत्र को कहते हैं—)

## प्राग्यजुषामार्ष्य इति ।२।१६।।

**मृतसञ्जीवनी**—तिस्रस्तिस्र इत्यनुवर्तते। यजुषां पङ्क्तेः प्राक् प्राजापत्या आसुरी दैवीति यास्तिस्रो गायत्र्यः, ताः संगताः सत्यश्चतुर्विंशत्यक्षरा एका आर्षी गायत्री भवति। ता एव तिरु उष्णिहः संगता अष्टाविंशत्यक्षरा एका आर्षी उष्णिक् संपद्यते। ता एव तिस्रोऽनुष्टुभः संगता द्वात्रिंशदक्षरा एका आर्षी अनुष्टुब् भवति। ता एव तिस्रो बृहत्यः संगताः षट्त्रिंशदक्षरा एका आर्षी बृहती भवति। ता एव तिस्रः पङ्क्तयः संगताश्चत्वारिंशदक्षरा एका आर्षी पङ्क्तिर्भवति। ता एव तिस्रस्त्रिष्टुभः संगताश्चतुश्चत्वारिंशदक्षरा एका आर्षी त्रिष्टुब् भवति। ता एव तिस्रो जगत्यः संगताः अष्टाचत्वारिंशदक्षरा एका आर्षी जगती भवति। अत्र प्रथमायां पङ्क्तौ प्रथमे कोष्ठे आर्षीशब्दं व्यवस्थाप्य द्वितीयादिषु क्रमेण चतुर्विंशत्याद्यङ्कान्विन्यसेत्। प्रथमपङ्क्तेर्द्वितीयादिकोष्ठेष्वङ्कानामुपरि गायत्र्यादीनि नामानि विन्यसेत्। अयं स्पष्टतरः प्रदर्शनोपायः[१]।

---

(१) गायत्र्यादिसप्तच्छन्दसामार्ष्याद्यष्टसंज्ञाभिः षट्पञ्चाशद्भेदाः। तेषामुदाहरणानि वृत्तिकृता न दर्शितानि। अतः स्थालीपुलाकन्यायेन कानिचित्प्रदर्श्यन्ते—तत्र **आर्षी गायत्री**—**'अ॒ग्निमी॑ळे पु॒रोहि॑तं य॒ज्ञस्य॑ दे॒वमृ॒त्विज॑म्। होता॑रं रत्न॒धात॑मम् ॥'** (ऋ.सं. १।१।१।१)॥ दैवी— 'ॐ'॥ **आसुरी**—'भगो न चित्रो अग्निर्महोनां दधाति रत्नम्।' (सा.सं.पू. ५।२।७।१०) केचित्तु—**'आपो॒ ज्योती॒ रसो॒ऽमृतं॒ ब्रह्म भूर्भुव॒ः सुव॒रोम्।'** (तै.आ. १०।२७) इत्युदाहरन्ति। तत् 'गायत्री शिरसः...... 'यजुश्छन्द (१।८) इत्याश्वलायन-परिशिष्टविरोधादुपेक्ष्यमित्यन्ये। वस्तुतस्तु यजुष्टासुरीत्वयोः सामान्यविशेषभावेनोप-

पत्तेस्तत्र न कश्चिद्विरोधः ॥ **प्राजापत्या**—'इन्द्रो विश्वस्य राजति' (सा.सं.पू. ५।२।७।१०)॥ **याजुषी**—'**वृर्षवृद्धमसि**' (य.तै.सं. १।१।२)॥ **साम्नी**—इमं वृषणं कृणुतैकमिन्माम्'' (सा.सं.पू. ६।३।१०।६) 'त एक' मिति व्यूहेनोक्तसङ्ख्यापूर्तिः ॥ आर्ची—'**प्रेष्ठंमु प्रियाणां स्तुह्यां सावार्तिथिम्। अग्निं रथांनां यमंम्**' (ऋ.सं. ६।७।१४।५) इयमेकाक्षराधि-क्याद् भुरिक् ॥ **ब्राह्मी**—'**ब्रह्मणस्त्वा परस्पायाः । क्षत्रस्यं तनुवः पाहि । विशस्त्वा धर्मणा । वयमनुंक्रामाम सुवितायु नव्यंसे** ॥'(य.तै.आ. ४।११।७) इति। एवमुष्णिगादीनामप्युदाहरणानि तत्र तत्र द्रष्टव्यानि। आर्षीणां तु तत्तत्प्रकरणे दर्शितान्येवेति दिक्।

अत्रेदमवधेयम्—ऋषिभिस्तत्तच्छन्दोभिरुक्ता ये वैदिकमन्त्रा पिङ्गलाचार्यकृत-गायत्र्यादिलक्षणैर्व्यभिचरिता भवन्ति, ते वक्ष्यमाणनिचृत्-भुरिग्-विराट्-स्वराड्-रूपैः समाधेयाः। यथा-स्वरित्यस्यैकाक्षरत्वेऽपि दैवीविराड्रूपेण नानुष्टुप्छन्दस्त्व-विरुद्धम्। एवं च वेदेषु ये मन्त्राः सन्ति, तेषां **कात्यायनादिभिः सर्वाऽनुक्रमणिका-कारैर्मन्वादिभिश्च** यानि च्छन्दांसि विहितानि तेषामेव 'स्थितेर्गतिश्चिन्तनीया' इति न्यायाद्यथाशास्त्रत्वप्रतिपादनार्थमेव भगवता पिङ्गलाचार्येणेदं छन्दःशास्त्रं प्रणीतम्, न तु तेषां बाधकम्। तथा ह्येकाक्षरादिक्रमेण गायत्र्यादिच्छन्दसां शास्त्रविहितत्वं प्रदर्श्यते—

| | **अक्षरा** | **गायत्री** |
|---|---|---|
| (१) | दैवी | ० |
| (२) | दैवी | भुरिक् |
| (३) | दैवी | स्वराट् |
| (४) | याजुषी | विराट् |
| (५) | याजुषी | निचृत् |
| (६) | याजुषी | प्राजापत्या विराट् |
| (७) | याजुषी | भूरिक्, निचृत् |
| (८) | प्राजापत्या | ० याजुषी स्वराट् |
| (९) | प्राजापत्या | भुरिक् |
| (१०) | प्राजापत्या | स्वराट्, साम्नी विराट् |
| (११) | साम्नी | निचृत् |
| (१२) | साम्नी | ० |
| (१३) | साम्नी | भुरिक्, आसुरी विराट् |
| (१४) | साम्नी | स्वराट्, आसुरी निचृत् |

